(V) पृथक् निर्वाचन-प्रणाली (Separate Electorate System)—इस प्रणाली मे निर्वाचन-क्षेत्र धर्म या मज़हब के आधार पर बनाये जाते हैं। यह प्रणाली अंग्रेजों ने भारत मे सबसे पहले 1909 के अधिनियम में प्रचलित की। मुसलमानो को 1909 मे अपने अलग प्रतिनिधि चुनने का अधिकार दिया गया। इसी प्रकार 1909 मे सिक्खो और 1935 मे हरिजनो को यह अधिकार दिया गया। इस प्रणाली के अनुसार प्रत्येक सम्प्रदाय की सीटें रक्षित (Reserve) होती थी और उस हिसाब से उस सम्प्रदाय के लिये उतने ही निर्वाचन क्षेत्र बना दिये जाते थे। मुसलमानो के निर्वाचन क्षेत्रों से केवल मुसलमान उम्मीदवार ही खडे हो सकते थे और वहां के केवल मुसलमान को ही वोट दे सकते थे। इस प्रणाली से अल्पमतों को अवश्य ही काफी प्रतिनिधित्व मिल जाता है परन्तु इसमे कई दोष हैं। पहला, बडा भारी यह दोष है कि इससे राष्ट्रीय भावनाओ पर कुठाराघात होता है। लोगो मे सकुचित भावनाओ का निर्माण होता है। धार्मिक विष लोगों मे खूब फैलता है पारस्परिक सहयोग और सहानुभूति की भावना को बडा भारी धक्का पहुँचता है। इसी प्रणाली का यह भयकर परिणाम था कि सन् 1947 मे भारत दो भागो मे बट गया और दोनो भागों मे अल्पमतो का खूब रक्तपात हुआ।

(vi) सुरक्षित स्थानयुक्त निर्वाचन प्रणाली (Joint Electorate with Reservation of Seats)—इस प्रणाली के अनुसार व्यवस्थापिक सभा मे अल्पसख्यक-वर्गों (minorities) के लिये सविधान द्वारा सीटें निश्चित कर दी जाती है। इसमे सम्प्रदाय के आधार पर निर्वाचन क्षेत्र नहीं बनाये जाते। हिन्दुओ को मुसलमान उम्मीदवारो और मुसलमानो को हिन्दू उम्मीदवारो के लिये वोट देने का हक हासिल होता है। इसमे केवल वही उम्मीदवार निर्वाचित होकर जाते है जिन्हे सब जातियो के हित प्रिय हो। इससे एकता की भावना का उदय होता है तथा राष्ट्रीयता दृढ होती है और प्रतिनिधि तमाम देश के हितों का चिन्तन करते हैं न कि अपनी-अपनी जाति के स्वार्थों का। भारतीय सविधान में हरिजनों, मज़हबी सिक्खो (सिक्ख-हरिजनो) और कबीलो के लिये सविधान के आरम्भ होने से 20 वर्ष तक सीटें रिजर्व की गयी थी। अब यह अवधि 1970 तक बढा दी गई है।

उप-निर्वाचन (Bye election)—चुनाव के समय सभी स्थान भर दिये जाते हैं परन्तु कई बार ऐसा होता है कि कोई व्यवस्थापिका का सदस्य त्यागपत्र दे देता है या मर जाता है तो उसके स्थान की पूर्ति के लिए उसके निर्वाचन-क्षेत्र में दुबारा चुनाव होता है। इसका लाभ यह है कि सावदेशिक चुनाव के बाद जनता के झुकाव का पता चल जाता है। अत इसमे आने वाले चुनावो के बारे मे भी कुछ अनुमान लगाया जा सकता है।

आदर्श प्रतिनिधित्व प्रणाली के लिये आवश्यक बातें (Essentials of a Good Electoral System)—आदर्श प्रतिनिधित्व के लिये निम्नलिखित बातें होनी चाहिये—

(1) वयस्क मताधिकार (Adult Franchise)

(2) प्रत्यक्ष निर्वाचन (Direct Election)

(3) गुप्त मतदान प्रथा (Secret Ballot)

(4) अल्पसंख्यक-वर्गों की रक्षा

(5) राजनीतिक दलो के निर्माण का आधार साम्प्रदायिक न होकर राजनीतिक अथवा आर्थिक होना चाहिये ।

(6) मतदाताओ तथा प्रतिनिधियों मे निकट सम्पर्क

(7) निर्वाचन बहुत शीघ्र या बहुत देर मे न होने चाहिये । 5 वर्ष की अवधि बहुत ठीक अवधि है ।

(8) उप-चुनाव व्यवस्था ।